नम आचार्यवर्याय रामानन्दाय धीमते ।
मोक्षमार्गप्रकाशाय चतुर्वर्गं प्रदाय च ॥९॥

अनन्तर पूजक को सभी आचार्यों में श्रेष्ठ, बुद्धिशाली एवं सायुज्य मोक्ष के मार्ग को प्रकाशित करनेवाले तथा धर्म अर्थ काम एवं सायुज्य मोक्षरूप चारों पुरुषार्थों को प्रदान करने वाले जगद्‌गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी को सादर नमस्कार है, इसप्रकार मन्त्र को बोलते हुये दत्त चित्त होकर पूजा करनी चाहिये अर्थात् निम्न श्लोकों द्वारा भक्ति पूर्वक पूजा सम्पन्न करे।

आनन्दभाष्यकर्त्तारमानन्दपथदर्शकम् । आनन्दनिलयं वन्दे रामानन्दं जगद्‌गुरुम् ॥ ध्यानम् ।
दिव्यदेहगुणाब्धे ! श्रीरामानन्द ! यतीश्वर!। इहागच्छ महाचार्य ! करिष्याम्यर्चनं तव ॥१॥ आवाहनम् ।
वादिवारणशार्दूल ! रामानन्द ! जगद्‌गुरो!। दिव्यासनेमयादत्तेस्थितोभव मुनीश्वर ! ॥२॥ आसनम् ।
सिद्धैर्देवैर्नृपालैश्चह्यर्चितस्त्वं भक्तवत्सल!। इदं पाद्यं मयादत्तं गृहाण यतिभूपते ! ॥३॥ पाद्यम् ।
दिव्यौषधरसोपेतं दिव्यगन्धेन संयुतम् । मया दत्तं गृहाणार्घ्यं श्रितानन्दविधायक ! ॥४॥ अर्घ्यम् ।
वासितं हि सुगन्धेन पूतोदकं च निर्मलम् । गृहाणाचमनं स्वामिन् तापत्रयविनाशक ! ॥५॥ आचनम् ।
ज्ञानाम्बुधे?नमस्तुभ्यं यतीन्द्र!करुणानिधे!। मधुपर्कं मयादत्तं गृहाण त्वं त्रिदण्डधृत्!॥६॥ मधुपर्कः ।
आनीतं पुण्यतीर्थानां दिव्यौषधिसमन्वितम् । स्नातुं शुद्धं जलं दत्तं स्वीकुरु धर्मरक्षक !॥७॥ स्नानम् ।
परिव्राजकभूमृच्चानन्दभाष्यविधायक!। वस्त्रं काषायवर्णं च गृहाण त्वं महाप्रभो !॥८॥ वस्त्रम् ।
मन्त्रद्रष्टुर्वशिष्ठर्षिगोत्रोत्पन्न! द्विजोत्तम?। उपवीतं गृहाणेदं ब्रह्मविद्यानिधे!प्रभो? ॥९॥ उपवीतम् ।
सुशीलानन्दन! श्रीमल्लोकानां तापनाशक?। मलायाचलसम्भूतं गृहाण चन्दनं शुभम् ॥१०॥ चन्दनम् ।
धर्मशास्त्रोपदेशैश्च धर्माचारविवर्धक!। दिव्यपुष्पै कृतंहारंस्वीकुरुष्वदयाम्बुधे! ॥११॥ हारार्पणम् ।
रामब्रह्मावतार ! श्रीरामब्रह्मोपदेशक!। यशस्विन् गृह्यतां धूपं दिव्यगन्धं मनोहरम् ॥१२॥ धूपम् ।
धृतवर्तिसमायुक्तं दिव्यप्रकाश संयुतम् । प्रदत्तं गृह्यतां दीपं श्रौततत्त्वाब्जभास्कर! ॥१३॥ दीपम् ।

धृतपक्कं च पूपादिपायसं मधुरं तथा । नैवेद्यं गृह्यतां देव ? नानाव्यञ्जनसंयुतम् ॥१४॥ नैवेद्यम् ।
पीयूषसदृशं स्वादु शीतलं हिमवज्जलम् । गृहाणकरुणासिन्धो? यशोभिर्दीक्षुविश्रुत ! ॥१५॥ जलम् ।
दिव्यौषधिरसोपेतं दिव्यगन्धयुतं जलम् । दिव्यमाचमनं दत्तं गृहाण मुनिसत्तम? ॥१६॥ आचमनम् ।
छत्रचमरसुस्तोत्रपुराणपठनादिभिः । सर्वैराजोपचारैश्च तुष्यतां यतिभूपते ॥१७॥ राजोपचरः ।
घृताक्तवर्त्तीकर्पूरज्वालासमन्वितं मया । कृतं नीराजनंचेदंस्वीकुरु कृपया प्रभो! ॥१८॥ नीराजनम् ।
सुशीलानन्दन!स्वामिन्!पुण्यसदनसुत!प्रभो!। विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तिन्! पुष्पाञ्जलिगृहाण मे ॥१९॥ पुष्पाञ्जलिः
मया कृतानि पापानि ज्ञानादज्ञानतोऽथवा । भवन्तु तानि नष्टानि यतिराज?प्रदक्षिणात् ॥२०॥ प्रदक्षिणम् ।
रक्षक! वेदवादस्य दुर्वादध्वान्तभास्कर ?। दत्तं च श्रीफलं स्वादु गृहाण भक्तिदायक ! ॥२१॥ श्रीफलम् ।
भक्तिप्रद! नमस्तुभ्यंनमस्ते मुक्तिद?प्रभो?। भूयोभूयोनमस्तुभ्यं रामानन्दजगद्गुरो! ॥२२॥ नमस्कारः
उपलब्धोपचारैस्ते कृता पूजा जगद्गुरो?। सा सर्वा पूर्णतां यातु ह्यपराधं क्षमस्व मे ॥२३॥ क्षमापनम्
श्रितानां रक्षक! स्वामिन्! महाचार्यशिरोमणे! सुखदां देहि ते भक्तिं रामानन्द! जगद्गुरो? ॥२४॥
रामब्रह्मसमारब्धां रामानन्दार्यमध्यमाम् । निजाचार्यान्तिमां वन्दे निजाचार्यपरम्पराम् ॥२५॥ पार्थना

अनन्तर आचार्यजी के निम्न १०८ नामों से पूजा करे ॐ रामानन्दाय नमः । ॐ रामरूपाय नमः । ॐ राममन्त्रार्थविदे नमः । ॐ कवये नमः । ॐ राममन्त्रप्रदाय नमः । ॐ रम्याय नमः । ॐ राममन्त्ररताय नमः । ॐ प्रभवे नमः । ॐ योगीवर्याय नमः । ॐ योगगम्याय नमः । ॐ योगज्ञाय नमः । ॐ योगसाधनाय नमः । ॐ योगिसेव्याय नमः । ॐ योगनिष्ठाय नमः । ॐ योगात्मने नमः । ॐ योगरूपधृगे नमः । ॐ सुशान्ताय नमः । ॐ शास्त्रकृते नमः । ॐ शास्त्रे नमः । ॐ शत्रुजिते नमः । ॐ शान्तिरूपधृगे नमः । ॐ समयज्ञाय नमः । ॐ शमिने नमः । ॐ शुद्धाय नमः । ॐ शुद्धधये नमः । ॐ शुद्धवेषधृगे नमः । ॐ महते नमः । ॐ महात्मने नमः । ॐ मान्याय नमः । ॐ वदान्याय नमः । ॐ भीमदर्शनाय नमः । ॐ भयहृते नमः । ॐ भयकृते नमः । ॐ भर्त्रे नमः । ॐ भव्याय नमः । ॐ भवभयापहाय नमः । ॐ भगवते नमः । ॐ भूतिदाय नमः । ॐ भोक्त्रे नमः । ॐ भूतेज्याय नमः । ॐ भूतभृते नमः । ॐ विभवे नमः । ॐ ज्ञातज्ञेयाय नमः । ॐ अतिगम्भीराय नमः । ॐ गुरवे नमः । ॐ ज्ञानप्रदाय नमः । ॐ वशिने नमः । ॐ अमोघाय नमः । ॐ अमोघदृगे नमः । ॐ दान्ताय नमः । ॐ अमोघभक्तये नमः । ॐ अमोघवाचे नमः । ॐ सत्याय नमः । ॐ सत्यव्रताय नमः । ॐ सम्याय नमः । ॐ सत्प्रियाय नमः । ॐ सत्परायणाय नमः । ॐ सुसिद्धाय नमः । ॐ सिद्धिदाय नमः । ॐसाधवे नमः । ॐ सिद्धिभृते नमः । ॐ सिद्धिसाधनाय नमः । ॐ सिद्धिसेव्याय नमः । ॐ शुभकराय नमः । ॐ सामविदे नमः । ॐ सामगाय नमः । ॐ मुनये नमः । ॐ पूतात्मने नमः । ॐ पुण्यकृते नमः । ॐ पुण्याय नमः । ॐ पूर्णाय नमः । ॐ पूर्तिकराय नमः । ॐ अघहते नमः । ॐ अर्च्याय नमः । ॐ अर्चकाय नमः । ॐ कृतिने नमः । ॐ सौम्याय नमः । ॐ कृतज्ञाय नमः । ॐ क्रतुकृते

नमः । ॐ क्रतवे नमः । ॐ अजय्याय नमः । ॐ शीलवते नमः । ॐ जेत्रे नमः । ॐ विजेत्रे नमः । ॐ नीतिमते नमः । ॐ स्वभ्वे नमः । ॐ वाग्मिने नमः । ॐ श्रुतिधराय नमः । ॐ श्रीमते नमः । ॐ श्रीदाय नमः । ॐ श्रीनिधये नमः । ॐ आत्मदाय नमः । ॐ सर्वज्ञाय नमः । ॐ सर्वगाय नमः । ॐ साक्षिणे नमः । ॐ समाय नमः । ॐ समशदृशे नमः । ॐ सदृशे नमः । ॐ शुभज्ञाय नमः । ॐ शुभदाय नमः । ॐ शोभिने नमः । ॐ शुभाचाराय नमः । ॐ सुदर्शनाय नमः । ॐजगदीशाय नमः । ॐ जगत्पूज्याय नमः । ॐ यशस्विने नमः । ॐद्युतिमते नमः । ॐ ध्रुवाय नमः ॥९॥

**इतिमन्त्रविधानेन समर्चेद्विधिनार्चकः ।**
**अर्घ्यपाद्यादिभिस्तैस्तैर्गन्धपुष्पाक्षतैः फलैः ॥१०॥**
**नैवेद्यैरुत्तमैः श्रेष्ठैःषड्रसैः सुमनोहरैः ।**
**ताम्बुलैर्दक्षिणाभिस्तं तोषयेन्नृत्यगीतिभिः ॥११॥**

आचार्यश्री की आराधना करने वाला साधक ऊपर बताये अनुसार '**ॐ नमः आचार्य वर्याय श्रीरामानन्दाचार्याय**' इस मन्त्र से पाद्य अर्घ्य गन्ध पुष्प अक्षत फल छरस युक्त मनोहर उत्तम नैवेद्य ताम्बुल एवं दक्षिणा आदि उन उन उत्तम सामग्रियों से सविधि उन जगदाचार्य श्री का पूजन करे अनन्तर नृत्य गान स्तुति कवच प्रभृति की पाठ प्रार्थना आदि से उन्हें सन्तुष्ट करे-

यज्ञानामवरोधतः श्रुतिपथप्रध्वंसनात्तत्क्षणे पापाचारचणैरियं खलगणैर्व्याप्ताक्षितिर्दुःखिता ।
दुःखाद्येन विमोचिता गुरुरसौ प्रचार्यवर्यो महान् रामानन्दयतिर्जगत्त्रयगुरुर्वोऽव्यात्सुरेन्द्रार्चितः ॥
अज्ञानाम्बुनिमग्नमानवकृते वेदान्तसूत्रे व्यधान् मायिध्वान्त्वनिराकरिष्णुविशदं स्वानन्दभाष्यं शुभम् ।
येनार्येण कृतं समोपनिषदि प्रेम्णा च भाष्यं बृहद् रामानन्दयतिर्जगत्त्रयगुरुर्वोऽव्यात्सुरेन्द्रार्चितः ॥
जैनारण्यगजेन्द्रदारणपटुः कण्ठीरवो भीषणो बौद्धानां बलहारको द्विजगणानान्धर्मसंयोजकः ।
गीताभाष्यकृदेष दैशिकपतिर्योगीन्द्रचूडामणी रामानन्दयतिर्जगत्त्रयगरुर्वोऽव्यात्सुरेन्द्रार्चितः ॥
परैर्वेदान्तार्थे कलुषितपथं प्रापयति यो विशिष्टाद्वैताख्यं प्रथिततममेतत्प्रकटयन् ।
परप्रत्यग्भेदं श्रुतिशिरसि सिद्धं विशदयन् यती रामानन्दः स हि सुगुणसिन्धुर्विजयते ॥

आदि से स्तुति कर अनुकूलता के अनुसार अन्य स्तोत्रों का भी पाठ करे ॥१०-११॥

**एवं दलेषु शिष्यांस्तान् पूजयेदमलात्मना ।**
**प्रणवादिचतुर्थ्यन्तनाममन्त्रैर्विधानतः ॥१२॥**

आनन्दभाष्यकारजी के पूजानुसार ही निर्मल मन होकर साधक को कमल के दलों में उन श्रीअनन्तानन्दाचार्यजी प्रभृति सभी बारह शिष्यों को '**प्रणवादि नमोऽन्तश्च चतुर्थ्यन्तश्च सत्तम । देवतायाः स्वकं नाम मूलमन्त्रः प्रकीर्तितः**' इस वचनानुसार 'ॐ श्रीअनन्तानन्दाचार्याय नमः' इसप्रकार के आदि में ओंकार मध्य में चतुर्थी विभक्ति युक्त नाम

के अन्त में नमः शब्द को लगाकर विधिपूर्वक उन उन दलों में पूजन करना चाहिये अर्थात्- श्रीस्वयंभू अवतार स्वरूपाय ॐ अनन्तानन्दाचार्याय नमः श्रीनारद अवतार स्वरूपाय ॐ सुरसुरानन्दाचार्याय नमः श्रीशंभु अवतार स्वरूपाय ॐ सुखानन्दाचार्याय नमः श्रीसनत्कुमार अवतार स्वरूपाय श्रीनरहर्यानन्दाचार्याय नमः श्रीकपिल अवतार स्वरूपाय ॐ योगानन्दाचार्याय नमः श्रीमनु अवतार स्वरूपाय ॐ पीपाचार्याय नमः श्रीप्रह्लाद अवतार स्वरूपाय ॐ रामकविराय नमः । श्रीजनक अवतार स्वरूपाय ॐ भावानन्दाचार्याय नमः श्रीभीष्म अवतार स्वरूपाय ॐ सेनदासाय नमः श्रीबलि अवतार रूपाय ॐ धनादासाय नमः श्रीशुकदेव अवतार रूपाय ॐ गालवानन्दाचार्याय नमः श्रीयम अवतार स्वरूपाय ॐ रमादासाय नमः इसप्रकार यन्त्र में निर्दिष्ट नामों पर यथोपचार पूजा करना चाहिये ॥१२॥

**स्तुवीत स्तुतिभिर्देवं सशिष्यं भक्तितत्परः ।**
**ज्ञानविज्ञानदीपं तमुदारयशसं प्रभुम् ॥१३॥**

पूजा विधान सम्पन्न हो जाने पर साधक अति भक्ति भावना से ज्ञान एवं विज्ञान को प्रकाशित करनेवाले सर्व समर्थ दीप स्वरूप तथा उदार हृदय वाले एवं यशस्वी देव जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी की सभी बारह शिष्यों के साथ निम्न श्लोकों से स्तुति करे ॥१३॥

**जगद्गुरो ? नमस्तेऽस्तु हरये विश्वबन्धवे ।**
**मोक्षमार्गप्रकाशाय प्रणतार्तिहराय ते ॥१४॥**

हे जगत् के गुरुजी ! हे सर्वपाप को हरण करने वाले ! हे विश्व के हित करनेवाले ! हे सायुज्य मोक्ष के मार्ग का प्रकाशक ! हे शरण में आये जीवों के दुःखों का नाश करनेवाले ! आपको इस सेवक का नमस्कार-सादर दण्डवत् प्रणाम है वह स्वीकार करें ॥१४॥

**स पार्षदाय साङ्गाय सदा पावनकीर्तये ।**
**नमस्तेऽगाधबोधाय प्रणताभीष्टदायिने ॥१५॥**

श्रीअनन्तानन्दाचार्यजी आदि पार्षदों तथा उपाचार्य-द्वाराचार्य प्रभृति अङ्गों के साथ सदा विराजमान एवं लोगों को पवित्र करनेवाली कीर्ति वाले तथा अगाध तत्त्वबोध वाले और प्रणत-शरण में आये जनों को अभीष्ट पदार्थ देनेवाले हे अनन्त महापुरुष ! आचार्य प्रवर ! आपको सादर नमस्कार है । प्रकृत श्लोक में पार्षद एवं अङ्गों के साथ आचार्यजी की पूजा एवं स्तुति का विधान है नित्यपार्षद श्रीअनन्तानन्दाचार्यजी आदि द्वादश महाभागवतों का संक्षिप्त चरित व पूजाविधान पीछले उन उन के अवतार सूचक श्लोकों तथा पीछले १२ वें श्लोक में चर्चित है । अङ्ग-उपाचार्यों-द्वाराचार्यों का अति संक्षिप्त चरित भी पीछले १३२ अध्याय के ५३ वें श्लोक में है इन सबों को भी पीछे बताये विधान के अनुसार पूजा करें ॥१५॥

**सत्यव्रताय शान्ताय दान्ताय जगदात्मने ।**
**नमोऽनन्ताय महते निर्जिताशेषविद्विषे ॥१६॥**

मन बुद्धि अहङ्कार एवं चित्त इन चारों को वश में रखकर साधना में व्यावृत शान्त स्वरूप एवं इन्द्रियों को वश में रखकर कार्यदक्ष तथा सत्य व्रत और जगत् के आत्मा स्वरूप एवं अनन्त रूपसे स्थित होकर सर्वजन पूजनीयता को प्राप्त तथा सनातन श्रीवैष्णवधर्म के विरोधी समस्त व्यक्तियों को जितने वाले आनन्दभाष्यकार आचार्य श्री को अनेक वार सादर नमन है ॥१६॥

**विधृतज्ञानमुद्राय योगिने योगशालिने ।**
**नमस्तेऽस्तु दयासिन्धो ? जगज्जन्मादिहेतवे ॥१७॥**

ज्ञानमुद्रा धारण कर योग साधना में तल्लीन एवं पारमार्थिक योग साधना से सुशोभित संसार के जन्म स्थिति एवं संहार के कारणरूप हे दया के समुद्र स्वरूप आचार्य प्रवर आपको सादर वन्दन है ॥१७॥

**भीमे भवार्णवेऽनन्यः शरणः पतितः प्रभो ? ।**
**पादपद्मद्वयं तेऽहं व्रजामि शरणं सदा ॥१८॥**

हे सर्वजनोद्धारण समर्थ आचार्य प्रवर ! मैं भयङ्कर संसार स्वरूप समुद्र में पडा हुआ हूँ मेरा आपको छोड अन्य कोई भी रक्षक नहीं है इसलिये मैं आपके श्रीचरणकमलों का शरण ग्रहण करता हूँ शरणागत को सर्वदा के लिये अभय प्रदान करनेवाले प्रभो ! मेरी रक्षा करें ॥१८॥